इस प्रकार विचार, सिंहिका ने हनुमानजी की परछाईं पकड़ी। परछाईं पकड़ जाने पर हनुमानजी विचारने लगे ॥१८४॥

समाक्षिप्तोऽस्मि सहसा पङ्गूकृतपराक्रमः।
प्रतिलोमेन वातेन महानौरिव सागरे ॥१८५॥

अचानक पकड़ जाने से मेरा पराक्रम शिथिल हो गया। इस समय मेरी दशा तो समुद्र में पड़ी और प्रतिकूल वायु से रुकी हुई बड़ी नाव की तरह हो रही है ॥१८५॥

तिर्यगूर्ध्वमधश्चैव वीक्षमाणः समन्ततः।
ददर्श स महासत्त्वमुत्थितं लवणाम्भसि ॥१८६॥

इस प्रकार सोच, हनुमानजी अगल बगल, ऊपर नीचे देखने लगे। तब उन्होंने देखा कि, खारी समुद्र में कोई एक बड़ा भारी जन्तु उतरा रहा है ॥१८६॥

तां दृष्ट्वा चिन्तयामास मारुतिर्विकृताननाम्।
कपिराजा यदाख्यातं सत्त्वमद्भुतदर्शनम् ॥१८७॥
छायाग्राहि महावीर्यं तदिदं नात्र संशयः।
स तां बुद्ध्वाऽर्थतत्त्वेन सिंहिकां मतिमान्कपिः[1] ॥१८८॥
व्यवर्धत महाकायः प्रावृषीव बलाहकः।
तस्य सा कायमुद्वीक्ष्य वर्धमानं महाकपेः ॥१८९॥

उस विकराल मुख वाले जन्तु को देख जब हनुमानजी ने अपने मन में विचार किया, तब इन्हें कपिराज सुग्रीव की बात याद पड़ी और उन्होंने निश्चय किया कि, अद्भुत सूरत वाला और छाया पकड़ने वाला महाबली जीव निस्सन्देह यही है। इस प्रकार उसके कर्म को देख, बुद्धिमान् हनुमानजी उस सिंहिका को पहचान कर वर्षाकाल के बादल की तरह बढ़े। जब सिंहिका ने हनुमान के शरीर को बढ़ता हुआ देखा ॥१८७॥१८८॥१८९॥

---

१ पाठान्तरे—"ततः कपिः।"

वक्त्रं प्रसारयामास पातालतलसन्निभम् ।
घनराजीव गर्जन्ती वानरं समभिद्रवत् ॥१६०॥

तब उसने पाताल की तरह अपना मुख फैलाया और वह बादल की तरह गर्जती हुई हनुमान जी की ओर दौडी ॥१६०॥

स ददर्श ततस्तस्या विवृतं सुमहन्मुखम् ।
१कायमात्रं च मेधावी मर्माणि च महाकपिः॥१६१॥

तब हनुमानजी ने उसके भयकर और विशाल मुख को और उसके शरीर की लम्बाई चौडाई तथा शरीर के मर्मस्थलो को भली-भाँति देख भाला ॥१६१॥

स तस्या विवृते वक्त्रे वज्रसंहननः कपिः ।
संक्षिप्य मुहुरात्मानं निष्पपात महाबलः ॥१६२॥

महाबली और वज्र के समान दृढ शरीर वाले हनुमानजी ने, अपना शरीर अत्यन्त छोटा कर लिया और वे उसके बडे मुख में घुस गए ॥१६२।

आस्ये तस्या निमज्जन्तं ददृशुः सिद्धचारणाः ।
ग्रस्यमानं यथा चन्द्रं पूर्णं पर्वणि राहुणा ॥१६३॥

उस समय सिद्धो और चारणो ने हनुमानजी को सिंहिका के मुख गिरते हुए देखा। जिस प्रकार पूर्णिमा का चन्द्रमा, राहु से ग्रसा जाता उसी प्रकार हनुमानजी भी सिंहिका द्वारा ग्रसे गए ॥१६३॥

ततस्तस्या नखैस्तीक्ष्णैर्मर्माण्युत्कृत्य वानरः ।
उत्पपाताथ वेगेन २मनःसम्पातविक्रमः ॥१६४॥

हनुमानजी ने सिंहिका के मुख में जा, अपने पैने नखो से उसके मर्मस्थल चीर फाड डाले और मन के समान शीघ्र वेग से वे वहाँ से निकल कर फिर ऊपर चले गए ॥१६४॥

---

१ कायमात्र—देहप्रमाणम् । (गो०)

२ मन सम्पातविक्रम —मनोवेगतुल्यगतिः । (गो०)

ता तु [1]दृष्टया च धृत्या च दाक्षिण्येन निपात्य हि।
स कपिप्रवरो वेगाद्ववृधे पुनरात्मवान् ॥१६५॥

इस प्रकार से हनुमान जी ने उसे दूर ही से देख कर, धैर्य और चतुराई से उसे मार गिराया। तदनन्तर उन्होंने पुनः अपना शरीर पूर्ववत् बड़ा कर लिया ॥१६५॥

हृतहृत्सा हनुमता पपात [2]विधुराम्भसि।
तां हतां वानरेणाशु पतितां वीक्ष्य सिंहिकाम् ॥१६६॥

वह राक्षसी हृदय के फट जाने से आर्त्त हो, समुद्र के जल में डूब गई। हनुमानजी द्वारा बात की बात में मार कर गिराई गई सिंहिका को देख ॥१६६॥

भूतान्याकाशचारीणि तमूचुः प्लवगर्षभम्।
भीममद्य कृतं कर्म महत्सत्त्वं त्वया हतम् ॥१६७॥

आकाशचारी प्राणियों ने हनुमानजी से कहा, तुमने जो इस बड़े जन्तु को मारा सो आज तुमने बड़ा भयंकर काम कर डाला ॥१६७॥

साधयार्थमभिप्रेतमरिष्टं गच्छ मारुते।
यस्य त्वेतानि चत्वारि वानरेन्द्र यथा तव ॥१६८॥
धृतिर्दृष्टिर्मतिर्दाक्ष्यं स कर्मसु न सीदति।
स तैः सम्भावितः पूज्यैः प्रतिपन्नप्रयोजनः ॥१६९॥

अब तुम निर्विघ्न हो अपना कार्य सिद्ध करो। हे वानरेन्द्र! तुम्हारी तरह जिसमें धीरता, सूक्ष्मदृष्टि, बुद्धि और चतुराई, ये चार गुण होते हैं, वह कभी किसी काम के करने में नहीं घबड़ाता। ये चारों गुण तुममें मौजूद हैं। पूज्य हनुमानजी उन प्राणियों से पूजित और अपने कार्य की सिद्धि के विषय में निश्चित से हो ॥१६८॥१६९॥

---

१ दृष्टया—दूरादेव दर्शनेन। (गो०)
२ विधुरा—आर्ता (गो०)

जगामाकाशमाविश्य पन्नगाशनवत्कपिः ।
प्राप्तभूयिष्ठपारस्तु सर्वतः प्रतिलोकयन् ।।२००।.

गरुड़ की तरह बड़े वेग से आकाश में उड़ने लगे और समुद्र के दूसरे तट के निकट पहुँच चारों ओर देखने लगे ।।२००।।

योजनानां शतस्यान्ते वनराजिं ददर्श सः ।
ददर्श च पतन्नेव विविधद्रुमभूषितम् ।।२०१।।

तब उन्हें वहाँ से सौ योजन के फासले पर बड़ा भारी एक जंगल देख पड़ा । जाते जाते उन्होंने विविध वृक्षों से भूषित ।।२०१।।

द्वीपं शाखामृगश्रेष्ठो मलयोपवनानि च ।
सागरं सागरानूपं सागरानूपजान्द्रुमान् ।।२०२।।

द्वीप (टापू), और मलयागिरि के उपवनों को देखा । उन्होंने सागर और सागर का तट और सागरतट पर लगे हुए पेड़ों को ।।२०२।।

सागरस्य च पत्नीनां मुखान्यपि विलोकयन् ।
स महामेघसङ्काशं समीक्ष्यात्मानमात्मवान् ।।२०३।।
निरुन्धन्तमिवाकाशं चकार मतिमान्मतिम् ।
कायवृद्धिं प्रवेगं च मम दृष्ट्वैव राक्षसाः ।।२०४।।

तथा सागर की पत्नी अर्थात् नदियों को और समुद्र के संगमस्थानों को (भी) देख बुद्धिमान् हनुमानजी ने महामेघ के समान अपने शरीर को जो आकाश को ढके हुए था, देख कर अपने मन में विचारा कि, मेरा यह बड़ा शरीर और मेरा वेग देख कर राक्षस लोग ।।२०३।।२०४।।

मयि कौतूहलं कुर्युरिति मेने महाकपिः ।
ततः शरीरं संक्षिप्य तन्महीधरसन्निभम् ।।२०५।।

पुनः 'प्रकृतिमापेदे वीतमोह 'इवात्मवान् ।
तद्रूपमतिसंक्षिप्य³ हनुमान्प्रकृतौ स्थितः ।
त्रीन्क्रमानिव विक्रम्य बलिवीर्यहरो हरिः ॥२०६॥

मुझे एक खेल की वस्तु समझेंगे, यह विचार उन्होंने अपने पर्वताकार शरीर को अति छोटा कर लिया । उन्होंने कामभोहादिविहीन जीवन्मुक्त योगी की तरह पुन अपना लघुरूप जो सदा का था वैसे ही धारण कर लिया, जैसे भगवान् वामन ने बलि को छलने के समय अपने शरीर को बढ़ा कर, पुन छोटा कर लिया था ॥२०५॥२०६॥

स चारुनानाविधिरूपधारी
परं समासाद्य समुद्रतीरम् ।
परैरशक्यः प्रतिपन्नरूपः
समीक्षितात्मा समवेक्षितार्थः ॥२०७॥

अविध मनोहर रूप धारण करने वाले हनुमानजी ने दूसरे द्वारा न पार जाने योग्य समुद्र के पार पहुँच कर, और आगे के कर्तव्य का भली भाँति विचार कर, अपना कार्य सिद्ध करने के लिए अत्यन्त छोटा रूप धारण किया ॥२०७॥

ततः स लम्बस्य गिरेः समृद्धे
विचित्रकूटे निपपात कूटे ।
सकेतकोद्दालकनारिकेले
महाद्रिकूटप्रतिमो महात्मा ॥२०८॥

तदनन्तर समुद्रतट से हनुमानजी लम्ब नामक पर्वत के ऊपर गए । उस लम्बपर्वत पर केतकी, उद्दालक, नारियल आदि के अनेक फले फूले वृक्ष लगे हुए थे । उस पर्वत के शिखर भी बड़े सुन्दर थे । उन्हीं सुन्दर शिखरों में से एक शिखर पर हनुमानजी जा कर ठहरे ॥२०८॥

---

१ प्रकृति—नित्यानन्दस्वभावमिव । (शि०) २ आत्मवान्—योगीश्वरीर (शि०) ३ संक्षिप्य—तिरस्कृत्य । (शि०)

ततस्तु सम्प्राप्य समुद्रतीरं
समीक्ष्य लङ्का गिरिराजमूर्ध्नि ।
कपिस्तु तस्मिन्निपपात पर्वते
विधूय रूपं व्यथयन्मृगद्विजान् ॥२०६॥

हनुमानजी, समुद्र तीरवर्ती त्रिकूटपर्वत के शिखर पर बसी हुई लंका को देख और अपने पूर्वरूप को त्याग तथा वहाँ के पशुपक्षियों को डराते हुए, लम्ब गिरि नामक पर्वत पर उतरे ॥२०६॥

स सागरं दानवपन्नगायुतं
बलेन विक्रम्य महोर्मिमालिनम् ।
निपत्य तीरे च महोदधेस्तदा
ददर्श लंकाममरावतीमिव ॥२१०॥

इति प्रथम सर्ग

दानवों और सर्पों से व्याप्त और महातरङ्गों से युक्त महासागर को अपने बल पराक्रम से नाँघ कर और उसके तट पर पहुँच कर, अमरावती के समान लंकापुरी को हनुमान जी ने देखा ॥२१०॥

सुन्दरकाण्ड का प्रथम सर्ग पूरा हुआ ।



## द्वितीयः सर्गः

स सागरमनाधृष्यमतिक्रम्य महाबलः ।
त्रिकूटशिखरे लंकां स्थितां स्वस्थो ददर्श ह ॥ १ ॥

अपने बल पराक्रम से महाबली हनुमानजी ने अपार समुद्र को नाँघ कर और सावधान होकर, त्रिकूटपर्वत पर बसी हुई लंकापुरी को देखा ॥१॥

ततः पादपमुक्तेन पुष्पवर्षेण वीर्यवान् ।
अभिवृष्टः स्थितस्तत्र बभौ पुष्पमयो यथा ॥ २ ॥

उस पर्वत पर जो फूले हुए वृक्ष थे, वे पवन के वेग से हिलने लगे। उनके हिलने से फूल टूट टूट कर गिरने लगे उन वृक्षों की पुष्पवर्षा से महाबली हनुमानजी मानो पुष्पमय हो गए ॥२॥

योजनानां शतं श्रीमांस्तीर्त्वाप्यमितविक्रमः।
अनिःश्वसन्कपिस्तत्र न ग्लानिमधिगच्छति ॥ ३ ॥

श्रीमावान एवं अमित विक्रमशाली हनुमानजी इतने चौड़े अर्थात् १०० योजन के समुद्र को फाँद आए किन्तु न तो उन्होंने बीच में कहीं दम ली और न उनके मन में ग्लानि ही उपजी ॥३॥

[ नोट—एक इतिहास में लिखा है कि हनुमानजी तैर कर लंका में पहुँचे थे और बीच बीच में टापुओं पर ठहर दम लेते थे। इन लोगों को इस श्लोक के 'अनिःश्वसन्' शब्द पर ध्यान देना चाहिए। ]

शतान्यहं योजनानां क्रमेयं सुबहून्यपि।
किं पुनः सागरस्यान्तं संख्यातं शतयोजनम् ॥ ४ ॥

हनुमानजी मन ही मन कहने लगे कि, इस शत योजन मर्यादा वाले समुद्र की तो बात ही क्या है मैं तो बहुत से और सैकड़ों योजन मर्यादा वाले समुद्रों को फाँद सकता हूँ ॥४॥

स तु वीर्यवतां श्रेष्ठः प्लवतामपि चोत्तमः।
जगाम वेगवाँल्लंकां लङ्घयित्वा महोदधिम् ॥ ५ ॥

इस प्रकार मन ही मन सोचते विचारते बलवानों में श्रेष्ठ कपियों में मुख्य, महावेगवान् हनुमानजी समुद्र को फाँद कर, लंका में गए ॥५॥

शाद्वलानि च नीलानि गन्धवन्ति[1] वनानि च।
मध्येन जगाम नगवन्ति च ॥ ६ ॥
शैलांश्च [2]तरुभिश्छन्नान्वनराजीश्च पुष्पिताः।
अभिचक्राम तेजस्वी हनुमान्प्लवगर्षभः ॥ ७ ॥

---

१ पाठान्तरे—"मध्वन्ति।" २ पाठान्तरे—"तरुसञ्छन्नान्।"

वानरोत्तम तेजस्वी हनुमानजी, रास्ते में हरी-हरी घासों और सुगन्ध-युक्त मधु से शोभित वनों और वृक्षों से भरे और सुन्दर वृक्षों से आच्छादित पर्वतों और पुष्पित वृक्षों से वनों में हो कर जा रहे थे ॥६॥७॥

**स तस्मिन्नचले तिष्ठन्वनान्युपवनानि च ।**

**स नगाग्रे च तां लंकां ददर्श पवनात्मजः ॥ ८ ॥**

जब पवननन्दन हनुमानजी ने उस पहाड़ पर खड़े होकर देखा, तब उन्हें वन, उपवन तथा पर्वतशिखर पर बसी हुई लंका देख पड़ी ॥८॥

**सरलान्कर्णिकारांश्च खर्जूरांश्च सुपुष्पितान् ।**

**प्रियालान्मुचुलिन्दांश्च कुटजान्केतकानपि ॥ ९ ॥**

वनों में उन्हें देवदारु, कर्णिकार भली-भांति पुष्पित खजूर, चिरोंजी, खिन्नी, महुआ, केतकी ॥९॥

**प्रियङ्गून्गंधपूर्णांश्च नीपान्सप्तच्छदांस्तथा ।**

**असनान्कोविदारांश्च करवीरांश्च पुष्पितान् ॥१०॥**

सुगन्धित प्रियगु, कदंब, शतावरी, असन, कोविदार और फूले हुए करवीर के वृक्ष देख पड़े ॥१०॥

**पुष्पभारनिबद्धांश्च तथा मुकुलितानपि ।**

**पादपान्विहगाकीर्णान्पवनाधूतमस्तकान् ॥११॥**

इन वृक्षों में से बहुत से तो फूलों से लदे हुए थे और बहुत ऐसे भी थे जिनमें कलियाँ लगी हुई थी । उन पर झुंड के झुंड पक्षी बैठे हुए थे । उन वृक्षों की फुनगियाँ पवन के चलने से हिल रही थी ॥११॥

**हंसकारण्डवाकीर्णा वापीः पद्मोत्पलायुताः ।**

**आक्रीडान्विविधान्रम्यान्विविधांश्च जलाशयान् ॥१२॥**

वहाँ बावलियाँ भी थीं, जिनमें हंस और जलमुर्ग खेल रहे थे और कमल तथा कुईं फूल रहे थे । वहाँ पर विहार करने योग्य तरह-तरह की रमणीक वाटिकाएँ थीं, जिनके भीतर विविध आकार प्रकार के जलकुण्ड बने हुए थे ॥१२॥

सन्ततान्विविधैर्वृक्षैः सर्वर्तुफलपुष्पितैः ।
उद्यानानि च रम्याणि ददर्श कपिकुञ्जरः ॥१३॥

सब ऋतुओं में फलने फूलने वाले अनेक प्रकार के वृक्षो से युक्त, वहाँ रमनीक वाटिकाएँ भी हनुमानजी ने देखीं ॥१३॥

समासाद्य च लक्ष्मीवाँल्लंकां रावणपालिताम् ।
परिखाभिः सपद्माभिः सोत्पलाभिरलङ्कृताम् ॥१४॥

शोभायुक्त हनुमान जी अब रावणपालित लंका के समीप पहुँचे । लंकापुरी फूले कमलो तथा कुई से युक्त, परिखा से घिरी हुई थी ॥१४॥

सीतापहरणार्थेन रावणेन सुरक्षिताम् ।
समन्ताद्विचरद्भिश्च राक्षसैः[1] कामरूपिभिः ॥१५॥

जब से रावण सीता को हर कर लाया था, तब से लंका की विशेष रूप से निगरानी करने के लिए कामरूपी राक्षस लंका के चारो ओर घूम कर पहरा दिया करते थे । ( हनुमान जी ने इन पहरुए राक्षसो को भी देखा) ॥१५॥

काञ्चनेनावृतां रम्यां प्राकारेण महापुरीम् ।
गृहैश्च गिरिसंकाशैः शारदाम्बुदसन्निभैः ॥१६॥

लंकापुरी के चारो ओर बड़ा सुन्दर सोने का परकोटा खिचा हुआ था । उसके भीतर शरत्कालीन मेघो के समान सफेद और पहाड़ो की तरह ऊँचे-ऊँचे अनेक मकान बने हुए थे ॥१६॥

पाण्डुराभिः[2] प्रतोलीभिः[3] श्लिष्टाभिरभिसंवृताम् ।
अट्टालकशताकीर्णां पताकाध्वजमालिनीम् ॥१७॥

लंका में सफेद गच की हुई पक्की और साफ सुन्दरी गलियाँ थीं । सैंकडो अटारियोंदार मकान थे और जगह जगह ध्वजा पताका [illegible] हुए देखा ॥१७॥

---

१ पाठान्तरे—"उग्रधन्विभि. ।" २ प्रतोलीभि—वीथीभि
३ पाठान्तरे—"उच्चाभि. ।"

तोरणैः [1]काञ्चनैर्दीप्तां [2]लतापंक्तिविचित्रितैः ।
ददर्श हनुमाँल्लंकां दिवि देवपुरीमिव ॥१८॥

वहाँ चमचमाती हुई सोने की लताकार रेखा जैसी रंग बिरंगी बदनवारें देख पड़ती थीं । हनुमानजी ने देवताओं की अमरावतीपुरी की तरह सुन्दर सजी हुई लंका की शोभा देखी ॥१८॥

गिरिमूर्ध्नि स्थितां लंकां पाण्डुरैर्भवनैः [3]शुभाम् ।
[4]स ददर्श कपिः श्रीमान्पुरमाकाशगं यथा ॥१९॥

शोभायमान हनुमानजी ने त्रिकूटाचल पर बसी हुई असंख्य सफेद रंग के सुन्दर मनोहर भवनों से युक्त, आकाशस्पर्शी लंकापुरी को देखा ( अथवा लंका ऐसी जान पड़ती थी मानों अन्तरिक्ष में बसी हो ) ॥१९॥

पालितां राक्षसेन्द्रेण निर्मितां विश्वकर्मणा ।
प्लवमानामिवाकाशे ददर्श हनुमान्पुरीम् ॥२०॥

लंकापुरी का शासन रावण के हाथ में था और विश्वकर्मा ने इस पुरी को बनाया था । हनुमानजी ने देखा कि, उसके भीतर जो ऊँचे-ऊँचे भवन खड़े थे, उनको देखने से ऐसा जान पड़ता था मानों वह पुरी आकाश में उड़ी जा रही हो ॥२०॥

वप्रप्राकारजघनां विपुलाम्बुवनाम्बराम् ।
शतघ्नीशूलकेशान्तामट्टालकवतंसकाम् ॥२१॥

लंका की परकोटे की दीवालें तो लंकारूपिणी स्त्री की मानों जाँघें हैं, उसके चारों ओर जो वन और समुद्र था, वह मानों उसके पहिनने के वस्त्र थे । शतघ्नी [ तोपें ] और त्रिशूल मानों उसके मस्तक के केश थे और उसकी जो अटारियाँ थीं, वे मानों उसके कानों के कर्णफूल थे ॥२१॥

---

१ पाठान्तरे—"काञ्चनैर्दिव्यैः ।" २ लतापङ्क्तय—लताकार रेखा । (गो० ) ३ पाठान्तरे—"शुभ्रैः ।" ४ पाठान्तरे—"ददर्श स कपिश्रेष्ठ. पुरमाकाशग यथा ।"

मनसेव कृतां लङ्कां निर्मितां विश्वकर्मणा ।
द्वारमुत्तरमासाद्य चिन्तयामास वानरः ॥२२॥

इस प्रकार की लंकापुरी को विश्वकर्मा ने बड़े मन से अर्थात् जी लगा कर बनाया था। जब हनुमानजी लंका के उत्तर दिशा वाले फाटक पर पहुँचे, तब वे मन ही मन कहने लगे ॥२२॥

कैलासशिखरप्रख्यैरालिखन्तीमिवाम्बरम्[1] ।
[2]ध्रियमाणामिवाकाशमुच्छ्रितैर्भवनोत्तमैः ॥२३॥

लंका के उत्तर दिशा का फाटक भी कैलास के सदृश आकाश-स्पर्शी था। ऐसा जान पड़ता था, मानो उसके ऊँचे-ऊँचे मकान आकाश को सहारा देने वाले खम्भे हैं। अथवा वे ऊँचे मकान को धारण किए हुए हैं ॥२३॥

संपूर्णां राक्षसैर्घोरैर्नागैर्भोगवतीमिव ।
अचिन्त्यां सुकृतां स्पष्टां कुबेराध्युषितां पुरा ॥२४॥

हनुमानजी कहने लगे कि, जिस प्रकार भोगवतीपुरी भयंकर नागों से भरी है, उसी प्रकार यह लंका भी घोर राक्षसों से भरी हुई है ॥२४॥

तस्याश्च महतीं गुप्तिं सागरं च समीक्ष्य सः ।
रावणं च रिपुं घोरं चिन्तयामास वानरः ॥२५॥

हनुमानजी ने देखा कि, लंका की भली-भाँति रक्षा तो समुद्र ही कर रहा है। साथ ही हनुमानजी ने यह भी सोचा कि, रावण भी एक महा भयंकर शत्रु है ॥२५॥

आगत्यापीह हरयो भविष्यन्ति निरर्थकाः ।
न हि युद्धेन वै लंका शक्या जेतुं सुरासुरैः[3] ॥२६॥

यदि वानरगण यहाँ किसी प्रकार आ भी पहुँचे, तो भी उनका यहाँ आना व्यर्थ होगा। क्योंकि इस लंका को जीतने की शक्ति तो देवताओं और दैत्यों में भी नहीं है ॥२६॥

---

१पाठान्तरे—"अभ्यमालिखन्ति।" २ पाठान्तरे—"ध्रियमानाम्" ३पाठान्तरे —"सुरैरपि।"

**इमां तु विषमां दुर्गां लंकां रावणपालिताम् ।**
**प्राप्यापि स महाबाहुः किं करिष्यति राघवः ।।२७।।**

रावणपालित इस विकट दुर्गम लका में श्रीरामचन्द्रजी यदि आ भी गए तो, वे कर ही क्या सकेंगे ?

**अवकाशो न सान्त्वस्य राक्षसेष्वभिगम्यते ।**
**न दानस्य न भेदस्य नैव युद्धस्य दृश्यते ।।२८।।**

मेरी समझ में तो राक्षस लोग, खुशामद से काबू में आने वाले नहीं। इन लोगों को लालच दिखला कर या इनमें फूट डाल कर अथवा इनसे युद्ध करके भी, इनसे पार नहीं पाया जा सकता ॥२८॥

**चतुर्णामेव हि गतिर्वानराणां महात्मनाम् ।**
**वालिपुत्रस्य नीलस्य मम राज्ञश्च धीमतः ।।२९।।**

हमारी सेना में चार ही ऐसे जन हैं जो यहाँ आ सकते हैं । एक तो अंगद, दूसरे नील, तीसरा मैं और चौथे बुद्धिमान वानरराज सुग्रीव ॥२९॥

**यावज्जानामि वैदेहीं यदि जीवति वा न वा ।**
**तत्रैव चिन्तयिष्यामि दृष्ट्वा तां जनकात्मजाम् ।।३०।।**

अस्तु, अब सब से प्रथम तो यह जान लेना है कि, जानकीजी जीवित भी हैं कि नहीं । मैं प्रथम जानकीजी को देख लेने पर पीछे और बातों पर विचार करूँगा ॥३०॥

**ततः स चिन्तयामास मुहूर्तं कपिकुञ्जरः ।**
**गिरिशृङ्गे स्थितस्तस्मिन्रामस्याभ्युदये रतः ।।३१।।**

तदनन्तर श्रीरामचन्द्रजी के हित में रत, कपिश्रेष्ठ हनुमानजी पर्वत के शिखर पर बैठे हुए मुहूर्त भर तक मन ही मन कुछ सोचते रहे ॥३१॥

**अनेन रूपेण मया न शक्या रक्षसां पुरी ।**
**प्रवेष्टुं राक्षसैर्गुप्ता क्रूरैर्बलसमन्वितैः ।।३२।।**

उन्होंने सोचा कि, बलवान् तथा क्रूर स्वभाव वाले राक्षसों द्वारा रक्षित लंका में मैं अपने इस रूप से प्रवेश नहीं कर सकता ॥३२॥

उग्रौजसो महावीर्या बलवन्तश्च राक्षसाः ।
वञ्चनीया मया सर्वे जानकीं परिमार्गता ॥३३॥

तब मुझे, जानकी जी का पता लगाने के लिए इन सब महाबली और महापराक्रमी राक्षसों को धोखा देना होगा ॥३३॥

लक्ष्यालक्ष्येण रूपेण रात्रौ लंकापुरी मया ।
प्रवेष्टुं प्राप्तकालं मे कृत्यं साधयितुं महत् ॥३४॥

अतः मुझे रात के समय ऐसे रूप से जिसे कोई देखे और कोई न देखे, लंका में घुसना उचित है । क्योंकि इतना बड़ा कार्य बिना ऐसा किए पूरा नहीं होगा ॥३४॥

तां पुरीं तादृशीं दृष्ट्वा दुराधर्षां सुरासुरैः ।
हनुमांश्चिन्तयामास विनिःश्वस्य मुहुर्मुहुः ॥३५॥
केनोपायेन पश्येयं मैथिलीं जनकात्मजाम् ।
अदृष्टो राक्षसेन्द्रेण रावणेन दुरात्मना ॥३६॥

इस प्रकार हनुमानजी सुरों और असुरों से दुराधर्ष उस लंकापुरी को बराबर देखने लगे और बार बार लम्बी साँसें ले यह सोचते थे कि, किस उपाय से जनकनन्दिनी जानकी को मैं देख लूँ और उस दुरात्मा राक्षसराज रावण की दृष्टि से बचा रहूँ ॥३५॥३६॥

न विनश्येत्कथं कार्यं रामस्य विदितात्मनः ।
[1]एकामेकस्तु पश्येयं रहिते जनकात्मजाम् ॥३७॥

तीनों लोकों में प्रसिद्ध श्रीरामचन्द्रजी का कार्य किस प्रकार करूँ जिससे कार्य बिगड़ने न पावे । मैं तो अकेला एकान्त में जानकी को देखना चाहता हूँ ॥३७॥

---

१ "पाठान्तरे—"एकामेकश्च ।"

भूताश्चार्था विपद्यन्ते देशकालविरोधिताः ।
विक्लवं दूतमासाद्य तमः सूर्योदये यथा ।।३८।।

देश और काल के प्रतिकूल कार्य करने वाला और कादर दूत, बने बनाए कार्य को उसी प्रकार नष्ट कर डालता है, जिस प्रकार सूर्य अन्धकार को ।।३८।।

अर्थानर्थान्तरे बुद्धिर्निश्चिताऽपि न शोभते ।
घातयन्ति हि कार्याणि दूताः पण्डितमानिनः ।।३९।।

कर्त्तव्याकर्त्तव्य के विषय में निश्चित कर लेने पर भी, ऐसे दूतों के कारण कार्य की सिद्धि नहीं होती । क्योंकि वे अपनी बुद्धिमानी के अभिमान में चूर हो, कार्यों को न बना कर, उन्हें बिगाड़ डालते हैं ।।३९।।

न विनश्येत्कथं कार्यं वैक्लव्यं न कथं भवेत् ।
लङ्घनं च समुद्रस्य, कथं नु न भवेद्यथा[1] ।।४०।।

अत अब किस उपाय से मैं काम लूँ जिससे न तो कार्य ही बिगड़े, और न मुझमें कादरता आवे । साथ ही मेरा समुद्र फाँदना वृथा भी न हो ।।४०।।

मयि दृष्टे तु रक्षोभी रामस्य विदितात्मनः[2] ।
भवेद्व्यर्थमिदं कार्यं रावणानर्थमिच्छतः ।।४१।।

त्रिभुवन विख्यात श्रीरामचन्द्रजी रावण को दण्ड देना चाहते हैं, अतः यदि राक्षसों ने मुझे देख लिया तो श्रीरामचन्द्र का यह कार्य बिगड़ जायगा ।।४१।।

न हि शक्यं क्वचित्स्थातुमविज्ञातेन राक्षसैः ।
अपि राक्षसरूपेण किमुतान्येन केनचित् ।।४२।।

राक्षसों से छिप कर यहाँ कोई भी नहीं रह सकता । यहाँ तक कि राक्षसों का अथवा अन्य किसी का रूप धारण करने से भी राक्षसों से छुटकारा नहीं मिल सकता ।।४२।।

---

१ पाठान्तरे—"कथ नु न वृथा भवेत् ।"  २ विदितात्मा का अर्थ किसी किसी ने आत्मदर्शी युञ्जान योगी भी किया है ।

वायुरप्यत्र नाज्ञातश्चरेदिति मतिर्मम ।
न ह्यस्त्यविदितं किञ्चिद्राक्षसानां बलीयसाम् ॥४३॥

मैं तो समझता हूं कि, वायु भी यहां पर गुप्त रूप से नहीं बह सकता, क्योंकि बलवान राक्षसों से कोई बात छिप नहीं सकती ॥४३॥

इहाहं यदि तिष्ठामि स्वेन रूपेण संवृतः ।
विनाशमुपयास्यामि भर्तुरर्थश्च हास्यते[1] ॥४४॥

यदि मैं अपने असली रूप में यहां ठहरा रहूं तो केवल स्वामी का कार्य ही नष्ट न होगा, बल्कि मैं भी मारा जाऊंगा ॥४४॥

तदहं स्वेन रूपेण रजन्यां ह्रस्वतां गतः ।
[2]लंकामभिगमिष्यामि राघवस्यार्थसिद्धये ॥४५॥

अतः मैं अपने शरीर को बहुत ही छोटा बना कर, श्रीरामचन्द्रजी के काम के लिए रात के समय लंका में जाऊँगा ॥४५॥

रावणस्य पुरीं रात्रौ प्रविश्य सुदुरासदाम् ।
विचिन्वन्भवनं सर्वं द्रक्ष्यामि जनकात्मजाम् ॥४६॥

रावण की इस अत्यन्त दुर्धर्ष राजधानी लंकापुरी में रात के समय घुस कर, सब घरों में जा कर, सीता को खोजूंगा ॥४६॥

इति [3]निश्चित्य हनुमान्सूर्यस्यास्तमयं कपिः ।
आचकाङ्क्षे तदा वीरो वैदेह्या दर्शनोत्सुकः ॥४७॥

इस प्रकार अपने मन में निश्चय कर जानकीजी को देखने के लिए उत्सुक वीर हनुमानजी, सूर्यास्त की प्रतीक्षा करने लगे ॥४७॥

सूर्ये चास्तं गते रात्रौ देहं संक्षिप्य मारुतिः ।
वृषदंशकमात्रः[4] सन्नभूवाद्भुतदर्शनः ॥४८॥

---

१ पाठान्तरे—"हीयते ।" २ पाठान्तरे—"लंकामधिपतिष्यामि ।"
३ पाठान्तरे—"मन्त्रित्य ।" ४ वृषदंशकमात्र —बिडालप्रमाणः (गो०)

जब सूर्य अस्ताचलगामी हुए, तब रात में हनुमानजी ने अपने शरीर को बिल्ली के समान छोटा और देखने में विस्मयोत्पादक बनाया ।।४८।।

प्रदोषकाले हनुमांस्तूर्णमुत्प्लुत्य वीर्यवान् ।
प्रविवेश पुरीं रम्यां सुविभक्तमहापथाम् ।।४६।।

वीर्यवान हनुमान जी तुरन्त परकोटा फाँद कर, उस रमणीय और सुन्दर राजमार्गों से युक्त, लकापुरी में घुस गए ।।४६।।

प्रासादमालावितता स्तम्भैः काञ्चनराजतैः ।
शातकुम्भमयैर्जालैर्गन्धर्वनगरोपमाम् ।।५०।।

हनुमानजी ने लका के भीतर जाकर देखा कि, बडे बडे भवनों की श्रेणियों से और अनेक सुवर्णमय खम्भो से तथा सोने के झरोखो से लकापुरी गन्धर्वनगरी की तरह सजी हुई है ।।५०।।

सप्तभौमाष्टभौमैश्च स ददर्श महापुरीम् ।
तलैः स्फटिकसंकीर्णैः कार्तस्वरविभूषितैः ।।५१।।

सत मठ-खने-भवनो से और स्फटिक खचित तथा सुवर्ण भूषित अनेक स्थानो से वह राक्षसो की निवास स्थली लकापुरी अत्यन्त शोभायुक्त देख पडती थी ।।५१।।

वैडूर्यमणिचित्रैश्च मुक्ताजालविराजितैः[1] ।
तलैः शुशुभिरे तानि भवनान्यत्र रक्षसाम् ।।५२।।

राक्षसो के घरो के फर्श वैडूर्य मणियो के जडावो और मोतियो की झालरो से शोभित थे ।।५२।।

काञ्चनानि विचित्राणि तोरणानि च रक्षसाम् ।
लंकामुद्द्योतयामासुः सर्वतः समलंकृताम् ।।५३।।

राक्षसो के घर के तोरणद्वार, जो सुवर्णनिर्मित और रग बिरगे बने हुए थे, चारो ओर से विभूषित थे और लकापुरी की शोभा बढ़ा रहे थे ।।५३।।

---

१ पाठान्तरे—"मुक्ता- जालविभूषितैः ।"

अचिन्त्यामद्भुताकारां दृष्ट्वा लंकां महाकपिः ।
आसीद्विषण्णो हृष्टश्च वैदेह्या दर्शनोत्सुकः ॥५४॥

जानकी जी के दर्शन के लिए उत्सुक, महाकपि हनुमान जी इस प्रकार की अचिन्त्य और आश्चर्यजनक बनावट की लंकापुरी को देख, पहिले तो हर्षित हुए, फिर पीछे उदास हो गए ॥५४॥

स[1]पाण्डुरोऽविद्धविमानमालिनीं
महार्हजाम्बूनदजालतोरणाम् ।
यशस्विनीं रावणबाहुपालितां
क्षपाचरैर्भीमबलैः समावृताम् ॥५५॥

हनुमानजी ने देखा कि, रावण द्वारा रक्षित, प्रसिद्ध लंकानगरी, श्रेणीबद्ध सफेद अट्टालिकाओं से, महामूल्यवान् सुवर्णमय झरोखों और तोरणद्वारों से अलंकृत है और अत्यन्त बलिष्ट राक्षसों की सेना चारों ओर से उसकी रखवाली कर रही है ॥५५॥

चन्द्रोऽपि साचिव्यमिवास्य कुर्वं-
स्तारागणैर्मध्यगतोविराजन् ।
ज्योत्स्नावितानेन वितत्य लोकमु-
त्तिष्ठते नैकसहस्ररश्मिः ॥५६॥

उस समय मानो वायुपुत्र की सहायता करने के लिए सहस्रों किरणों वाला चन्द्रमा, तारागों के साथ, चाँदनी छिटकाता हुआ, आकाश में आ विराजा ॥५६॥

शङ्खप्रभं क्षीरमृणालवर्णम्-
उद्गच्छमानं व्यवभासमानम् ।
ददर्श चन्द्रं स कपिप्रवीरः[2]
पोप्लूयमानं सरसीव हंसम् ॥५७॥

---

१ पाठान्तरे—"पाण्डुरोद्विद्ध ।" २ पाठान्तरे—"हरिप्रवीर ।"

कपिश्रेष्ठ हनुमान जी ने देखा कि, सरोवर में जिस प्रकार हंस उछल कूद मचाते हैं, उसी प्रकार दूध अथवा मृणाल वर्ण शङ्ख की तरह चन्द्रमा भी आकाश में उदय होकर ऊपर को उठ रहा है ।।५७।।

सुन्दरकाण्ड का दूसरा सर्ग पूरा हुआ ।

## तृतीयः सर्गः

स लम्बशिखरे लम्बे लम्बतोयदसन्निभे ।
[1]सत्त्वमास्थाय मेधावी हनुमान्मारुतात्मजः ।।१।।
निशि लंकामहासत्त्वो विवेश कपिकुञ्जरः ।
रम्यकाननतोयाढ्यां पुरीं रावणपालिताम् ।।२।।

बुद्धिमान् तथा महाबलवान कपिश्रेष्ठ पवननन्दन हनुमानजी ने धैर्य धारण पूर्वक महामेघ की तरह लम्ब नामक पर्वत के उच्च शिखर पर स्थित लंकापुरी में रात के समय प्रवेश किया। वह रावण की लंकापुरी उपवनों तथा स्वादिष्ट जल वाले कूप, तड़ाग, बावली से पूर्ण थी ।।१।।२।।

शारदाम्बुधरप्रख्यैर्भवनैरुपशोभिताम् ।
सागरोपमनिर्घोषां सागरानिलसेविताम् ।।३।।

वह शरत्कालीन बादलों की तरह सफेद भवनों से सुशोभित थी। उसमें सदा समुद्र जैसा गर्जन सुन पड़ता था और वहाँ समुद्री पवन सदा बहा करता था ।।३।।

सुपुष्टबलसंगुप्तां [2]यथैव विटपावतीम् ।
चारुतोरणनिर्यूहां पाण्डुरद्वारतोरणाम् ।।४।।

विटपावती नगरी की तरह लंकापुरी की भी रखवालों के लिए परम हृष्टपुष्ट राक्षसी सेना पुरी के चारों ओर नियत थी। उसके तोरणद्वारों पर मदमस्त हाथी झूमा करते थे। उसके तोरणद्वार सफेद रंग के थे ।।४।।

---

१ सत्त्व—व्यवसाय। धैर्यमिति यावत्। (गो०) २ पाठान्तरे—"सुपुष्टबलसंघुष्टां।"

भुजगाचरितां गुप्तां शुभां भोगवतीमिव ।
तां सविद्युद्घनाकीर्णां ज्योतिर्मार्गनिषेविताम् ॥५॥

वह सब ओर से सर्पों द्वारा सुरक्षित सर्पों की भोगवतीपुरी की तरह सुरक्षित थी । वह दामिनी युक्त बादलों से घिरी थी अथवा उसकी सड़कों पर पर्याप्त प्रकाश था ॥५॥

[1]चण्डमारुतनिर्ह्रादां यथा चाप्यमरावतीम् ।
शातकुम्भेन महता प्राकारेणाभिसंवृताम् ॥६॥

इन्द्र की अमरावतीपुरी की तरह लंकापुरी में भी प्रचण्ड वायु सन् सन् करता चला करता था । उसके चारों ओर बड़ा ऊँचा और लंबा चौड़ा सोने की दीवारों का परकोटा खिंचा हुआ था ॥६॥

किंकिणीजालघोषाभिः पताकाभिरलंकृताम् ।
आसाद्य सहसा हृष्टः प्राकारमभिपेदिवान् ॥७॥

उसमें छोटी छोटी घंटियों के जाल जगह जगह बने हुए थे, जिनकी घंटियाँ सदा बजा करती थीं । जगह जगह पताकाएँ फहरा रही थीं । उस लंकापुरी के परकोटे की दीवाल पर हनुमानजी प्रसन्नता पूर्वक सहसा कूद कर चढ़ गए ॥७॥

विस्मयाविष्टहृदयः पुरीमालोक्य सर्वतः ।
जाम्बूनदमयैर्द्वारैर्वैडूर्यकृतवेदिकैः ॥८॥

उस परकोटे पर से उन्होंने उस पुरी को चारों ओर से देखा और देख कर वे विस्मित हुए । क्योंकि उन्होंने देखा कि, उस पुरी के भवनों के दरवाजे सोने से और चबूतरे पन्ने से बने हुए थे ॥८॥

वज्रस्फटिकमुक्ताभिर्मणिकुट्टिमभूषितैः ।
तप्तहाटकनिर्यूहै राजतामलपाण्डुरैः ॥९॥

---

१ पाठान्तरे—"मन्दमारुतसञ्चारां यथेन्द्रस्यामरावतीम् ।"

उस पुरी के भवनों की दीवालें हीरा स्फटिक मोती तथा अन्य मणियों की बनी हुई थीं। उनका ऊपरी भाग सुवर्ण और चाँदी का बना हुआ था ॥६॥

वैडूर्यतलसोपानैः स्फाटिकान्तरपांसुभिः ।
चारुसञ्जवनोपेतैः खमिवोत्पतितैः शुभैः ॥१०॥

भवनों में जाने के लिए जो सीढ़ियाँ थीं, वे पन्नों से बनाई गई थीं और द्वारों के भीतर का समस्त फर्श भी पन्नों से जड़ कर बनाया गया था। उन द्वारों के ऊपर जो बैठकें (कमरे) बने थे, वे बहुत ही मनोहर थे। वे इतने ऊँचे थे कि, जान पड़ता था कि, वे आकाश से बातें कर रहे हैं ॥१०॥

क्रौञ्चबर्हिणसंघुष्टै राजहंसनिषेवितैः ।
तूर्याभरणनिर्घोषैः सर्वतः प्रतिनादिताम् ॥११॥

भवनों के द्वारों पर क्रौंच, मोर आदि पक्षी सुहावनी बोलियाँ बोल रहे थे। राजहंस अलग ही वहाँ की शोभा बढ़ा रहे थे। सर्वत्र नगाड़ों और आभूषणों के शब्द सुनाई पड़ते थे ॥११॥

वस्वोकसारप्रतिमां समीक्ष्य[1] नगरीं ततः ।
[2]खमिवोत्पतितां लंकां जहर्ष हनुमान्कपिः ॥१२॥

इस प्रकार समृद्धशालिनी और आकाशस्पर्शिनी अलकापुरी की तरह उस लंकापुरी को देख, हनुमानजी बहुत प्रसन्न हुए ॥१२॥

तां समीक्ष्य पुरीं [3]लंकां राक्षसाधिपतेः शुभाम् ।
अनुत्तमामृद्धिमतीं[4] चिन्तयामास वीर्यवान् ॥१३॥

रावण की उस सुन्दर ऋद्धमती लंकापुरी को देख, बलवान हनुमान जी अपने मन में कहने लगे ॥१३॥

---

१ पाठान्तरे—"वीक्ष्य नगरीं ततः।" २ पाठान्तरे—"खमिवोत्पतितु कामां।" ३ पाठान्तरे—"रम्यां।" ४ पाठान्तरे—"युतां।"

नेयमन्येन नगरी शक्या धर्षयितुं बलात् ।
रक्षिता रावणबलैरुद्यतायुधधारिभिः ॥१४॥

दूसरे किसी की तो सामर्थ्य नहीं, जो इस लङ्का को जीत सके। क्योंकि रावण के सैनिक हाथों में आयुधों को ले, इस नगरी की रक्षा करने में तत्पर रहते हैं ॥१४॥

कुमुदाङ्गदयोर्वापि सुषेणस्य महाकपेः ।
प्रसिद्धेयं भवद्भूमिर्मैन्दद्विविदयोरपि ॥१५॥
विवस्वतस्तनूजस्य हरेश्च कुशपर्वणः ।
ऋक्षस्य केतुमालस्य मम चैव गतिर्भवेत् ॥१६॥

परन्तु कुमुद, अङ्गद, महाकपि सुषेण, मैन्द, द्विविद, सूर्यपुत्र सुग्रीव और कुश जैसे लोमधारी रीछों में श्रेष्ठ जाम्बवान और मैं—बस ये ही लोग यहाँ आ सकते हैं ॥१५॥१६॥

समीक्ष्य च महाबाहू राघवस्य पराक्रमम् ।
लक्ष्मणस्य च विक्रान्तमभवत्प्रीतिमान्कपिः ॥१७॥

इस प्रकार सोच विचार कर, जब हनुमान जी ने श्रीरामचन्द्र के पराक्रम और लक्ष्मण के विक्रम की ओर दृष्टि डाली, तब तो वे प्रसन्न हो गए ॥१७॥

तां रत्नवसनोपेतां गोष्ठागारावतंसकाम्[1] ।
यन्त्रागारस्तनीमृद्धां प्रमदामिव भूषिताम् ॥१८॥

लङ्का, मणि रूपी वस्त्रों से और गोशाला अथवा हयशाला रूपी कर्णभूषणों से और आयुधों के गृह रूपी स्तनों से अलङ्कृत स्त्री की तरह, जान पड़ती थी ॥१८॥

तां नष्टतिमिरां दीपैर्भास्वरैश्च महागृहैः ।
नगरीं राक्षसेन्द्रस्य ददर्श स महाकपिः ॥१९॥

---

१ गोष्ठागार—गोष्ठ गोशाला। इद वाजिशालादेरप्युपलक्षणम्। (रा०)

अनेक प्रकार के रत्नों से प्रकाशित भवनों में जो दीपक जल रहे थे, उनसे वहाँ पर अन्धकार नाम मात्र को भी नहीं था। ऐसी राक्षसराज रावण की लकापुरी को, महाकपि हनुमानजी ने देखा ॥१६॥

अथ सा हरिशार्दूलं प्रविशन्तं महाबलम् ।
नगरी [1]स्वेन रूपेण ददर्श पवनात्मजम् ॥२०॥

इतने में कपिश्रेष्ठ महाबली हनुमान जी को लंकापुरी में प्रवेश करते समय, उस पुरी की अधिष्ठात्री देवी ने देख लिया ॥२०॥

सा तं हरिवरं दृष्ट्वा लंका वै कामरूपिणी[2] ।
स्वयमेवोत्थिता तत्र विकृताननदर्शना ॥२१॥

कपिश्रेष्ठ हनुमानजी को देख, वह महाविकराल मुखवाली एवं कामरूपिणी लंका की अधिष्ठात्री देवी, स्वयं ही उठ धाई ॥२१॥

[3]पुरस्तात्तस्य वीरस्य वायुसूनोरतिष्ठत ।
मुञ्चमाना महानादमब्रवीत्पवनात्मजम् ॥२२॥

वह देवी, हनुमानजी की राह रोक उनके सामने आ खड़ी हुई और भयंकर नाद कर, पवननन्दन से बोली ॥२२॥

कस्त्वं केन च कार्येण इह प्राप्तो वनालय ।
कथयस्वेह यत्तत्त्वं यावत्प्राणान्धरिष्यसि[4] ॥२३॥

अरे वनवासी बंदर ! तू कौन है ? और यहाँ क्यों आया है ? यदि तुझे अपने प्राण प्यारे हों तो ठीक ठीक बतला ॥२३॥

[5]न शक्या खल्वियं लंका प्रवेष्टुं वानर त्वया ।
रक्षिता रावणबलैरभिगुप्ता समन्ततः ॥२४॥

---

१ स्वेन रूपेण—अधिदेवतारूपेण । (रा०) २ पाठान्तरे—"रावण पालिता ।" ३ पाठान्तरे—"पुरस्तात्कपिवर्यस्य ।" ४ पाठान्तरे—"यावत्प्राणा ध रक्षि ते ।" ५ पाठान्तरे—"न शक्या ।"

हे वानर ! निश्चय ही तुझमें यह सामर्थ्य नहीं कि, तू लंका में घुस सके। क्योंकि रावण की सेना इसकी चारों ओर से रखवाली किया करती है ॥२४॥

अथ तामब्रवीद्वीरो हनुमानग्रतः स्थिताम्।
कथयिष्यामि ते तत्त्वं यन्मां त्वं परिपृच्छसि ॥२५॥

सामने खड़ी हुई उस लंका से वीर हनुमानजी ने कहा—तू मुझसे जो कुछ पूँछ रही है, सो मैं सब ठीक ठीक बतलाऊँगा ॥२५॥

का त्वं विरूपनयना पुरद्वारेऽवतिष्ठसि।
किमर्थं चापि मां रुद्ध्वा निर्भर्त्सयसि दारुणा ॥२६॥

हे निष्ठुर ! [परन्तु पहिले तू तो यह बतला कि] तू कौन है, जो इस नगरद्वार पर विकराल नत्र किए खड़ी है और क्यों मेरा मार्ग रोक कर मुझे डपट रही है ॥२६॥

हनुमद्वचनं श्रुत्वा लंका सा कामरूपिणी।
उवाच वचनं क्रुद्धा परुषं पवनात्मजम् ॥२७॥

हनुमानजी के ये वचन सुन, वह कामरूपिणी लंका की अधिष्ठात्री देवी क्रुद्ध हो, हनुमानजी से कठोर वचन बोली ॥२७॥

अहं राक्षसराजस्य रावणस्य महात्मनः।
आज्ञाप्रतीक्षा दुर्धर्षा रक्षामि नगरीमिमाम् ॥२८॥

मैं महाबलवान राक्षसराज रावण की आज्ञानुवर्तिनी दुर्धर्षा लंका नगरी की अधिष्ठात्री देवी हूँ और इस पुरी की मैं रक्षा किया करती हूँ ॥२८॥

न शक्यं मामवज्ञाय प्रवेष्टुं नगरी त्वया।
अद्य प्राणैः परित्यक्तः स्वप्स्यसे निहतो मया ॥२९॥

मेरी अवहेलना कर तू इस नगरी के भीतर नहीं घुस सकता। यदि मेरी अवहेलना की, तो याद रखना, तू मुझसे मारा जाकर, अभी भूमि पर पड़ा हुआ दिखाई पड़ेगा ॥२९॥

अहं हि नगरी लंका स्वयमेव प्लवङ्गम ।
सर्वतः परिरक्षामि ह्येतत्ते कथितं मया ॥३०॥

हे वानर ! मैं स्वयं लंका हूँ और मैं चारों ओर से इसकी रखवाली किया करती हूँ। इसीसे मैंने तुमको रोका है ॥३०॥

लंकाया वचनं श्रुत्वा हनूमान्मारुतात्मजः ।
यत्नवान्स हरिश्रेष्ठः स्थितः शैल इवापरः ॥३१॥

उद्योगी एवं कपिश्रेष्ठ पवननन्दन हनुमान जी ने लंका की ये बातें सुनीं, उसे परास्त करने के लिए उसके सामने एक दूसरे पर्वत की तरह प्रबल भाव से खड़े हो गए ॥३१॥

स तां स्त्रीरूपविकृतां दृष्ट्वा वानरपुङ्गवः ।
आबभाषेऽथ मेधावी सत्त्ववान्प्लवगर्षभः ॥३२॥

वानरश्रेष्ठ बुद्धिमान एवं बलवान् हनुमान जी, उस रूपधारिणी लंका देवी से बोले ॥३२॥

द्रक्ष्यामि नगरीं लंकां साट्टप्राकारतोरणाम् ।
तदर्थमिह सम्प्राप्तः परं कौतूहलं हि मे ॥ ३३ ॥
वनान्युपवनानीह लंकायाः काननानि च ।
सर्वतो गृहमुख्यानि द्रष्टुमागमनं हि मे ॥ ३४ ॥

हे लंके ! मैं इस नगरी की अटारियाँ, प्राकार, तोरण, वन, उपवन तथा प्रधान प्रधान भवनों को देखना चाहता हूँ और इसीलिए मैं यहाँ आया भी हूँ। मुझे लंकापुरी को देखने का बड़ा कुतूहल है ॥३३॥३४॥

तस्य तद्वचनं श्रुत्वा लंका सा कामरूपिणी ।
भूय एव पुनर्वाक्यं बभाषे परुषाक्षरम् ॥ ३५ ॥

उस कामरूपिणी लंकादेवी ने हनुमानजी के ये वचन सुन, फिर हनुमान जी से कठोर वचन कहे ॥३५॥

मामनिर्जित्य दुर्बुद्धे राक्षसेश्वरपालिताम् ।
न शक्यमद्य ते द्रष्टुं पुरीयं वानराधम ॥३६॥

हे दुर्बुद्ध ! हे वानराधम ! राक्षसेश्वर रावण द्वारा रक्षित इस लङ्कापुरी को, मुझे हराए बिना अब तू नहीं देख सकता ॥३६॥

ततः स हरिशार्दूलस्तामुवाच निशाचरीम् ।
दृष्ट्वा पुरमिमां भद्रे पुनर्यास्ये यथागताम् ॥३७॥

तदनन्तर कपिश्रेष्ठ हनुमानजी ने उस निशाचरी से कहा—हे भद्रे ! मैं एक बार इस लंकापुरी को देख, जहाँ से आया हूँ, वहीं लौट कर चला जाऊँगा ॥३७॥

ततः कृत्वा महानादं सा वै लंका [1]भयानकम् ।
तलेन वानरश्रेष्ठं ताडयामास वेगिता ॥३८॥

तब उस लंकादेवी ने बड़ी ज़ोर से भयंकर नाद कर, हनुमानजी के कसकर एक थप्पड़ मारा ॥३८॥

ततः स कपिशार्दूलो लंकया ताडितो भृशम् ।
ननाद सुमहानादं वीर्यवान्पवनात्मजः ॥३९॥

लंकादेवी के हाथ से ज़ोर का थप्पड़ खा, बलवान पवननन्दन ने महानाद किया ॥३९॥

ततः संवर्तयामास वामहस्तस्य सोऽङ्गुलीः ।
मुष्टिनाऽभिजघानैनां हनूमान्क्रोधमूर्छितः ॥४०॥

और बाँये हाथ की अंगुलियाँ मोड़ और मुट्ठी बाँध हनुमानजी ने क्रुद्ध हो, लंका के एक घूँसा मारा ॥४०॥

स्त्री चेति मन्यमानेन नातिक्रोधः स्वयं कृतः ।
सा तु तेन प्रहारेण विह्वलाङ्गी निशाचरी ॥४१॥

[1] पाठान्तरे—"भयावहम् ।"

पपात सहसा भूमौ विकृताननदर्शना।
ततस्तु हनुमान्प्राज्ञस्तांदृष्ट्वा विनिपातिताम् ॥ ४२ ॥

तिस पर भी लंका को स्त्री समझ हनुमानजी ने बहुत क्रोध नहीं किया था, किन्तु वह राक्षसी लंका उतने ही प्रहार से विकल और लोट पोट हो पृथ्वी पर गिर पड़ी और उसका मुख और भी अधिक विकराल हो गया। उसको भूमि पर छटपटाते देख, बुद्धिमान एवं तेजस्वी हनुमान जी को ॥४१॥ ४२॥

कृपां चकार तेजस्वी मन्यमानः स्त्रियं तु ताम्।
ततो वै भृशमुद्विग्ना लंका सा गद्गदाक्षरम् ॥४३॥
उवाच गर्वितं वाक्यं हनुमन्तं प्लवङ्गमम्।
प्रसीद सुमहाबाहो त्रायस्व हरिसत्तम ॥४४॥

उसे स्त्री समझ उस पर बड़ी दया आई। तदनन्तर अत्यन्त विकल वह लंकादेवी, गद्गद् वाणी से अभिमान रहित हो कपिवर हनुमान जी से बोली। हे कपिश्रेष्ठ! हे महाबाहो! तुम मेरे ऊपर प्रसन्न हो और मुझे बचाओ ॥४३॥४४॥

[1]समये सौम्य तिष्ठन्ति सत्त्ववन्तो महाबलाः।
अहं तु नगरी लंका स्वयमेव प्लवङ्गम ॥४५॥

क्योंकि जो धैर्यवान् और महाबली पुरुष होते हैं, वे स्त्री का वध नहीं करते। हे वानर! मैं ही लंका नगरी की अधिष्ठात्री देवी हूँ ॥४५॥

निर्जिताहं त्वया वीर विक्रमेण महाबल।
इदं च तथ्यं शृणु वै ब्रुवन्त्या मे हरीश्वर ॥४६॥

सो हे महाबली! तुमने मुझे अपने पराक्रम से जीत लिया। महाकपीश्वर! मैं जो अब यथार्थ वृत्तान्त कहती हूँ, उसे तुम सुनो ॥४६॥

१ समये—स्त्रीवधवर्जनव्यवस्थायां। (गो०)

स्वयंभुवा पुरा दत्तं वरदानं यथा मम।
यदा त्वां वानरः कश्चिद्विक्रमाद्वशमानयेत् ॥४७॥

ब्रह्माजी ने प्राचीनकाल में मुझको यह वरदान दिया था कि, जब मुझको कोई वानर परास्त करे ॥४७॥

तदा त्वया हि विज्ञेयं रक्षसां भयमागतम्।
स हि मे समयः सौम्य प्राप्तोऽद्य तव दर्शनात् ॥४८॥

तब तू जान लेना कि, अब राक्षसों के ऊपर विपत्ति आ पहुँची। सो हे सौम्य! तुम्हारे दर्शन से आज मेरा वह समय आ गया ॥४८॥

स्वयंभूविहितः सत्यो न तस्यास्ति व्यतिक्रमः।
सीतानिमित्तं राज्ञस्तु रावणस्य दुरात्मनः।
रक्षसां चैव सर्वेषां विनाशः समुपस्थितः ॥४९॥

क्योंकि ब्रह्मा की कही बात सत्य है—उसमें तिल भर भी अन्तर नहीं पड़ सकता। देखो, सीता के कारण इस दुष्ट रावण का तथा समस्त राक्षसों का विनाशकाल आ पहुँचा ॥४९॥

तत्प्रविश्य हरिश्रेष्ठ पुरीं रावणपालिताम्।
विधत्स्व सर्वकार्याणि यानि यानीह वाञ्छसि ॥५०॥

सो हे कपिश्रेष्ठ! तुम अब रावण द्वारा पालित इस पुरी में प्रवेश कर, जो कुछ करना चाहते हो, करो ॥५०॥

प्रविश्य शापोपहतां हरीश्वरः
पुरीं शुभां राक्षसमुख्यपालिताम्।
यदृच्छया त्वं जनकात्मजां सतीं
विमार्ग सर्वत्र गतो यथासुखम् ॥५१॥

इति तृतीयः सर्गः ॥

हे कपीश्वर! शापोपहत, रावणपालित एवं सुन्दर इस लंकापुरी में मनमाना प्रवेश कर, तुम सर्वत्र ढूंढ कर, सती सीता का पता लगाओ ॥५१॥

सुन्दरकाण्ड का तीसरा सर्ग पूरा हुआ।

— ० —

# चतुर्थः सर्गः

— ० —

**स निर्जित्य पुरीं श्रेष्ठां लंकां तां कामरूपिणीम्।**
**विक्रमेण महातेजा हनुमान्कपिसत्तमः ॥१॥**
**अद्वारेण महाबाहुः प्राकारमभिपुप्लुवे।**
**निशि लंकां महासत्त्वो विवेश कपिकुञ्जरः ॥२॥**

महाबली, महाबाहु, महातेजस्वी, वानरश्रेष्ठ हनुमानजी ने, लंकापुरी कामरूपिणी अधिष्ठात्री देवी को अपने पराक्रम से जीत कर, द्वार से न जा कर किन्तु कूद कर, परकोटे की दीवाल फांदी और लंका में प्रवेश किया ॥१॥२॥

[ टिप्पणी—द्वार से अर्थात् फाटक से हनुमानजी नहीं गए। इसका एक कारण तो यह था कि उन्होंने पहरुए राक्षसों की निगाह बचाई दूसरे शास्त्र की आज्ञा भी है—कि विशेष समयों पर दूसरे राज के ग्रामक अथवा नगर में फाटक से प्रवेश न करे। यथा—

ग्रामं वा नगरं वापि पत्तनं वा परस्य हि।
विशेषात्समये सौम्य न द्वारेणविशेन्नृप ॥]

**प्रविश्य नगरीं लंकां कपिराजहितंकरः।**
**चक्रेऽथ पादं सव्यं च शत्रूणां स तु मूर्धनि ॥३॥**

कपिराज सुग्रीव के हितैषी हनुमानजी ने लंकापुरी में प्रवेश करते ही शत्रु के सिर पर अपना बांया पैर रखा ॥ ३ ॥

नोट—कहाँ-कहाँ प्रथम वाम पैर रखना चाहिए ? यह बात बृहस्पति जी ने बतलाई है। यथा—

[ प्रयाणकाले च गृहप्रवेशे विवाहकालेऽपि च दक्षिणाङ्घ्रिम्।
कृत्वाग्रतः शत्रुपुरप्रवेशे वाम निदध्याच्चरण नृपालः ॥

अर्थात् राजा को उचित है कि यात्रा के समय, गृह-प्रवेश करते समय, विवाह-काल में तो दाहिने पैर से आगे बढ़े, किन्तु शत्रु के नगर में प्रवेश करते समय प्रथम वाम चरण आगे रखे।]

प्रविष्टः सत्वसम्पन्नो निशायां मारुतात्मजः।
स महापथमास्थाय मुक्तापुष्पविराजितम् ॥ ४ ॥

इस प्रकार महापराक्रमी पवननन्दन हनुमानजी रात के समय पुरी में प्रवेश कर, खिले हुए पुष्पों से सुशोभित राजमार्ग पर गमन करने लगे ॥ ४ ॥

ततस्तु तां पुरीं लङ्कां रम्यामभिययौ कपिः।
हसितोद्घुष्टनिनदैः स्तूर्यघोषपुरःसरैः ॥ ५ ॥

रमणीक लंकापुरी में जाते समय, हनुमानजी ने लोगों के हँसने का तथा नगाड़ों के बजने का शब्द सुना ॥ ५ ॥

वज्रांकुशनिकाशैश्च वज्रजालविभूषितैः।
गृहमुख्यैः पुरी रम्या बभासे द्यौरिवाम्बुदैः ॥ ६ ॥

हनुमानजी ने लंका में अनेक प्रकार के घर देखे। उन घरों में कोई तो वज्र के आकार का, कोई अंकुश के आकार का बना हुआ था। उनमें हीरे के जड़ाव के झरोखे बने हुए थे। उन प्रधान-प्रधान घरों से उस रमणीक पुरी की ऐसी शोभा हो रही थी, जैसी शोभा मेघों से आकाश की हुआ करती है ॥६॥

प्रजज्वाल तदा लङ्का रक्षोगणगृहैः शुभैः।
सिताभ्रसदृशैश्चित्रैः पद्मस्वस्तिकसंस्थितैः ॥ ७ ॥

राक्षसों के सुन्दर गृहों से उस काल लंकापुरी खूब दमक रही थी। उन श्वेत एवं विशाल भवनों में से किसी की बनावट कमलाकार, किसी की स्वस्तिकाकार थी ॥ ७ ॥

[नोट—वराहमिहिर संहिता में पद्माकार स्वस्तिकाकार आदि गृहों के लक्षण दिए हुए हैं। विस्तारभय से उनका उल्लेख यहाँ नहीं किया गया।]

वर्धमानगृहैश्चापि सर्वतः सुविभूषिता।
तां चित्रमाल्याभरणां कपिराजहितङ्करः ॥ ८ ॥

लकापुरी सब ओर से वर्द्धमान सज्ञक गृहो से भी शोभायमान थी। उन घरो में जगह-जगह फूलो की मालाएँ शोभा के लिए लटकाई गई थी। सुग्रीव के हितैषी हनुमान इन घरों की सजावट देखते हुए चले जाते थे ॥ ८ ॥

राघवार्थं चरन्धीमान्ददर्श च ननन्द च।
भवनाद्भवनं गच्छन्ददर्श पवनात्मजः ॥ ९ ॥
विविधाकृतिरूपाणि भवनानि ततस्ततः।
शुश्राव मधुरं गीतं त्रिस्थानस्वरभूषितम् ॥ १० ॥

श्रीरामचन्द्र का कार्य पूरा करने के लिए, हनुमानजी लकापुरी को देख प्रसन्न होते थे और जानकीजी को खोजने के लिए एक घर से दूसरे घर में जाते हुए, विविध आकार के घरो को देखते थे। उन भवनों में सुन्दर गाने का शब्द सुन पड़ता था। वह गान वक्ष स्थल, कठ और मस्तक से निकले हुए मन्द्र, मध्य और तार नामक स्वरो से युक्त था ॥ ९ ॥१०॥

स्त्रीणां मदनविद्धानां[1] दिवि चाप्सरसामिव।
शुश्राव काञ्चीनिनदं नूपुराणां च निःस्वनम् ॥ ११ ॥
सोपाननिनादांश्चैव भवनेषु महात्मनाम्।
आस्फोटितनिनादांश्च क्ष्वेडितांश्च ततस्ततः ॥ १२ ॥

स्वर्गवासिनी अप्सराओ की तरह काम से उन्मत्त हुई स्त्रियों के बिछुवे और करधनी की झनकार, जो स्त्रियो के सीढियो पर चढने-उतरने से होती थी—हनुमानजी वहाँ के बलवान् राक्षसो के घरो में सुनते जाते थे। कहीं-

१ पाठान्तरे—"मद समृद्धाना।"

कहीं तालियाँ बजाने और सिंहतुल्य दहाड़ने के शब्द भी सुन पड़ते थे ॥११॥१२॥

शुश्राव जपतां तत्र मन्त्रान्रक्षोगृहेषु वै ।
[1]स्वाध्यायनिरतांश्चैव यातुधानान्ददर्श सः ॥ १३ ॥

हनुमान जी ने राक्षसों के भवनों में जप करने वाले राक्षसों द्वारा उच्चारित मन्त्रों को सुना और स्वाध्यायनिरत राक्षसों को देखा ॥१३॥

रावणस्तवसंयुक्तान्गर्जतो राक्षसानपि ।
राजमार्गं समावृत्य स्थितं रक्षोबलं महत् ॥ १४ ॥

अनेक राक्षसों को रावण की प्रशंसा करते और गर्जते हुए देखा। राजमार्ग को घेरे हुए राक्षसों का एक बड़ा दल खड़ा हुआ था ॥१४॥

ददर्श मध्यमे गुल्मे[2] राक्षसस्य चरान्बहून् ।
दीक्षिताञ्जटिलान्मुण्डान् गोजिनाम्बरवाससः[3] ॥ १५ ॥

नगर के बीच में सैनिकों की जो छावनी थी, उसमें हनुमानजी ने अनेक जासूसों को देखा। इनके अतिरिक्त वहाँ पर बहुत से गृहस्थ जटाधारी, मुड़िया, बैल का चमड़ा वस्त्र की तरह ओढ़े हुए, ॥१५॥

दर्भमुष्टिप्रहरणानग्निकुण्डायुधांस्तथा ।
कूटमुद्गरपाणींश्च दण्डायुधधरानपि ॥ १६ ॥

कुश के मूठे से प्रहार करने वाले, मन्त्रों द्वारा अग्नि से कृत्या उत्पन्न करने वाले, कँटीले मुगदर धारण करने वाले, डंडा-धारी, ॥१६॥

एकाक्षानेककर्णांश्च चलल्लम्बपयोधरान् ।
करालान्भुग्नवक्त्रांश्च विकटान्वामनांस्तथा ॥ १७ ॥

एक आँख वाले, अनेक कानों वाले, छाती पर लम्बे लटकते हुए स्तनों वाले, देखने में भयंकर, टेढ़े मुख वाले, विकट रूप धारी, बौने ॥१७॥

---

१ स्वाध्यायनिरतान्—ब्रह्मभागपाठ निरतान् । (गो०)
२ मध्यमेगुल्मे—नगरमध्यस्थितसैन्यसमाजे । (गो०)
३ पाठान्तरे—"गोजिनाम्बरधारिणः ।"

धन्विनः खङ्गिनश्चैव शतघ्नीमुसलायुधान् ।
परिघोत्तमहस्तांश्च विचित्रकवचोज्ज्वलान् ॥ १८ ॥

धनुषधारी, खड्गधारी, शतघ्नी और मूसलधारी, परिघ को हाथ में लिये हुए और विचित्र चमकते हुए कवच पहिने हुए राक्षसो को हनुमानजी ने देखा ॥१८॥

नातिस्थूलान्नातिकृशान्नातिदीर्घातिह्रस्वकान् ।
नातिगौरान्नातिकृष्णान्नातिकुब्जान्न वामनान् ॥ १९ ॥

वहाँ ऐसे भी सैनिक राक्षस थे, जो न तो मोटे और न दुबले थे, न लबे और ठिगने ही थे । न बहुत गोरे और न बहुत काले थे, न कुबडे और न बौने ही थे ॥१९॥

विरूपान्बहुरूपाश्च सुरूपाश्च सुवर्चसः ।
ध्वजिनः पताकिनश्चैव ददर्श विविधायुधान् ॥ २० ॥

कुरूप भी थे, अनेक रूपधारी थे, सुन्दर थे और तेजस्वी भी थे । कहीं-कहीं ध्वजाधारी, पताकाधारी और अनेक आयुधो को धारण करने वाले सैनिक राक्षस भी थे ॥२०॥

शक्तिवृक्षायुधाश्चैव पट्टिसाशनिधारिणः ।
क्षेपणीपाशहस्तांश्च ददर्श स महाकपिः ॥ २१ ॥

उनमें अनेक ऐसे राक्षसो को हनुमान जी ने देखा जो शक्ति, वृक्ष, पटा, वज्र, गुलेल और पाश धारण किए हुए थे ॥२१॥

स्रग्विणः स्वनुलिप्तांश्च वराभरणभूषितान् ।
नानावेषं[1] समायुक्तान्यथास्वैरगतान्बहून् ॥ २२ ॥

सब राक्षस माला धारण किए हुए, चदन लगाए हुए और बढिया गहने और वस्त्र पहिने हुए थे । अनेक प्रकार के अलकारो को धारण किए हुए फैशन धारी राक्षसो को स्वतन्त्र विहार करते हुए ( हनुमानजी ने देखा ) ॥२२॥

---

१ वेष —अलकार । (गो०)

तीक्ष्णशूलधरांश्चैव वज्रिणश्च महाबलान् ।
शतसाहस्रमव्यग्रमारक्षं मध्यमं कपिः ॥ २३ ॥

लंका के मध्य भाग में एक लाख बलवान और सावधान राक्षस सैनिकों को, हाथों में पैने शूल और वज्र लिए हुए, हनुमानजी ने देखा ॥२३॥

रक्षोधिपतिनिर्दिष्टं ददर्शान्तःपुराग्रतः ।
स तदा तद्गृहं दृष्ट्वा महाहाटकतोरणम् ॥ २४ ॥
राक्षसेन्द्रस्य विख्यातमद्रिमूर्ध्नि प्रतिष्ठितम् ।
पुण्डरीकावतंसाभिः परिखाभिः समावृतम् ॥ २५ ॥

फिर जब हनुमानजी रावण के रनवास में पहुँचे, तब वहाँ देखा कि रावण की आज्ञा से, रनवास के सामने भी राक्षस सैनिकों का पहरा है । तदनन्तर हनुमानजी ने पर्वत के शिखर पर स्थित रावण का प्रसिद्ध भवन देखा । इस भवन का तोरण द्वार सुवर्ण का बना हुआ था और इस भवन के चारों ओर जल से भरी और कमलों से शोभित खाइयाँ थीं ॥२४॥२५॥

प्राकारावृतमत्यन्तं ददर्श स महाकपिः ।
त्रिविष्टपनिभं दिव्यं दिव्यनादविनादितम् ॥ २६ ॥

खाई के बाद एक बड़ा ऊँचा परकोटा था । हनुमानजी ने रावण के भवन को स्वर्ग की तरह सुन्दर पाया । उस भवन में स्वर्गीय बाजा-बजाना हो रहा था ॥२६॥

वाजिह्रेषितसंघुष्टं नादितं भूषणैस्तथा ।
रथैर्यानैर्विमानैश्च तथा गजहयैः शुभैः ॥ २७ ॥

भवन के द्वार पर घोड़े हिनहिना रहे थे, और वे जो आभूषण धारण किए हुए थे, उनकी झनकार भी हो रही थी । इनके अतिरिक्त विविध प्रकार के रथ आदि सवारियाँ, विमान और अच्छी नस्ल के हाथी और घोड़े भी मौजूद थे ॥२७॥

वारणैश्च चतुर्दन्तैः श्वेताभ्रनिचयोपमैः ।
भूषितं रुचिरद्वारं मत्तैश्च मृगपक्षिभिः ।। २८ ।।

भवन के द्वार की शोभा बढ़ाने के लिए सफेद बादल जैसे चार दाँतों वाले बड़े डीलडौल के सफेद हाथी और अनेक प्रकार के मत्त मृग और पक्षी भी थे ।।२८।।

रक्षितं सुमहावीर्यैर्यातुधानैः सहस्रशः ।
राक्षसाधिपतेर्गुप्तमाविवेश गृहं[1] कपिः ।। २९ ।।

जिस राजभवन की रखवाली के लिए हजारों महाबली और पराक्रमी राक्षस नियुक्त थे, उनके भीतर हनुमानजी ने प्रवेश किया ।।२९।।

सहेमजाम्बूनदचक्रवालं[2]
महार्हमुक्तामणिभूषितान्तम् ।
परार्ध्यकालागुरुचन्दनाक्तं
स रावणान्तःपुरमाविवेश ।। ३० ।।

इति चतुर्थः सर्गः ।।

रावण के भवन का परकोटा विशुद्ध उत्तम सुवर्ण का बना हुआ था और उसमें यथास्थान बड़े बड़े मूल्यवान मोती और मणियों के नग जड़े हुए थे । रावण का अन्तःपुर सदा चन्दन, गुग्गुल आदि सुगन्धित द्रव्यों से सुवासित रहता था । ऐसे राजभवन में हनुमानजी ने प्रवेश किया ।।३०।।

सुन्दरकाण्ड का चौथा सर्ग पूरा हुआ

---

१ पाठान्तरे—" महाकपि " । २ चक्रवाल—प्राकारमण्डल । (गो०) ।

## पञ्चमः सर्गः

तत [illegible] मध्य गतमशुमन्त
ज्योत्स्नावितान महदुद्वमन्तम् ।
ददर्श धीमान्दिवि भानुमन्त
गोष्ठे वृष मत्तमिव भ्रमन्तम् ॥ १ ॥

हरगीतिका

नभमधि प्रकाशित तेज धर ससि चन्द्रिकहिं फैलावतो ।
मति दिपत जिमि वृष मत्त घूमत गोठ में छवि छावतो ॥१॥

लोकस्य पापानि[1] विनाशयन्त
महोदधि चापि समेधयन्तम् ।
भूतानि सर्वाणि विराजयन्त[2]
ददर्श शीतांशुमथाभियान्तम् ॥ २ ॥

नासत जगत दुख और पारावार परम बढावतो ।
जीवन प्रकासित करत हिमकर लख्यो नभ मधि आवतो ॥२॥

या भाति लक्ष्मीर्भुवि मन्दरस्था
तथा प्रदोषेषु च सागरस्था ।
तथैव तोयेषु च पुष्करस्था
रराज सा चारुनिशाकरस्था ॥ ३ ॥

छवि लसत मन्दर भूमि जो परदोस में सागर लसै ।
जो नीर मधि नीरजन में सो सुछवि हिमकर में बसै ॥३॥

---

१ पापानि—दु खानि । [गो०] २ विराजयन्त—प्रकाशयन्त । [गो०]

हंसो यथा राजतपञ्जरस्थः
सिंहो यथा मन्दरकन्दरस्थः ।
वीरो यथा गर्वितकुञ्जरस्थ-
श्चन्द्रोऽपि बभ्राज तथाम्बरस्थः ।। ४ ।।

जिमि रजत पिंजर हंस केहरि बसत मन्दर माहि ज्यों ।
जिमि बीर कुंजर बैठि हिमकर लसत अम्बर माहि त्यों ।।४।।

स्थितः ककुद्मानिव तीक्ष्णशृङ्गो
महाचलः श्वेत इवोच्चशृङ्गः ।
हस्तीव जाम्बूनदबद्धशृङ्गो[1]
विभाति चन्द्रः परिपूर्णशृङ्गः ।। ५ ।।

जिमि वृषभ तीछन-सृङ्ग गिरिवर सेतसृङ्गन सोहई ।
गज हेमभूषित तथा पूरन कला सों ससि छबि भई ।।५ ।।

विनष्टशीताम्बुतुषारपङ्को
महाग्रहग्राहविनष्टपङ्कः ।
प्रकाशलक्ष्म्याश्रयनिर्मलाङ्को
रराज चन्द्रो भगवाञ्शशाङ्कः ।। ६ ।।

तम सीत जल अरु तुहिन को रवि किरन कीनो नास है ।
निरमल कलकहु तेज सो अति ससि करत परकास है ।।६।।

शिलातलं प्राप्य यथा मृगेन्द्रो
महारणं प्राप्य यथा गजेन्द्रः ।
राज्यं समासाद्य यथा नरेन्द्रः
तथा प्रकाशो विरराज चन्द्रः ।। ७ ।।

---

१ जाम्बूनदबद्धशृङ्गो—सुवर्णबद्धदन्तः । (शि०)

जिमि पाइ केहरि सिलातल कों महारन को गज जथा ।
जिमि राज लहि राजा लसत परकास-मय हिमकर तथा ॥७॥

प्रकाशचन्द्रोदयनष्टदोषः
प्रवृद्धरक्षःपिशिताशदोषः ।
रामाभिरामेरितचित्तदोषः
स्वर्गप्रकाशो भगवान्प्रदोषः ॥ ८ ॥

ससि तेज तम दुरि बढ़यो आमिष-भखन रजनीचरन को ।
रमनी-प्रनय-कलहहि दुराइ प्रदोस है सुखकरन को ॥८॥

तंत्रीस्वनाः कर्णसुखाः प्रवृत्ताः
स्वपन्ति नार्यः पतिभिः सुवृत्ताः ।
नक्तंचराश्चापि तथा प्रवृत्ता
विहर्तुमत्यद्भुतरौद्रवृत्ताः ॥ ९ ॥

सोईं लपटि तिय पियन कानहुँ बीन-सुर-सुख सो पगे ।
अति क्रूर अद्भुत चरित निसिचर-गन सबै बिहरन लगे ॥९॥

मत्तप्रमत्तानि समाकुलानि
रथाश्वभद्रासनसङ्कुलानि ।
वीरश्रिया चापि समाकुलानि
ददर्श धीमान् स कपिः कुलानि ॥ १० ॥

मदमत्त रजनीचर सुरथ हय हेम आसन सो भर्‌यो ।
बर बीर-सोभाजुत निसाचर कुलहि अवलोकन कर्‌यो ॥१०॥

परस्परं चाधिकमाक्षिपन्ति
भुजांश्च पीनानधिविक्षिपन्ति ।
मत्तप्रलापानधिविक्षिपंति[1]
मत्तानि चान्योन्यमधिक्षिपन्ति ॥ ११ ॥

---

१. पाठान्तरे—"मत्तप्रलापानधिकं क्षिपन्ति ।"

कोऊ बिबादहि करत आपुसु माहि भुजहि लड़ावते ।
ह्वै मत्त करत प्रलाप इक को एक डपटि डरावते ॥११॥

रक्षांसि वक्षांसि च विक्षिपन्ति
गात्राणि कान्तासु च विक्षिपन्ति ।
रूपाणि चित्राणि च विक्षिपन्ति
दृढानि चापानि च विक्षिपन्ति ॥ १२ ॥

उर सो मिलावत उर बदन कोउ तियन सो लपटावते ।
कोउ सँवारत अङ्ग निज कोउ कोउ धनुष टनकावते ॥१२॥

ददर्श कान्ताश्च समालपन्त्य-[1]
स्तथापरास्तत्र पुनः स्वपन्त्यः ।
सुरूपवक्त्राश्च तथा हसन्त्यः
क्रुद्धाः पराश्चापि विनिःश्वसन्त्यः ॥१३॥

ता ठाम कोउ सोए कोऊ प्यारिन सिंगारहि चोप सो ।
सुन्दर-बदन कोउ हँसत लेत उसांस कोऊ कोप सो ॥१३॥

महागजैश्चापि तथा नदद्भिः
सुपूजितैश्चापि तथा सुसद्भिः ।
रराज वीरैश्च विनिःश्वसद्भि-
र्ह्रदो भुजङ्गैरिव निश्वसद्भिः ॥ १४ ॥

गज नदत कहुँ सज्जन सुपूजित बसत सोभा धारते ।
कहुँ बीर लेत उसांस मनु ह्रद में सरप फुँककारते ॥१४॥

बुद्धिप्रधानान्रुचिराभिधाना-
न्संश्रद्दधानाञ्जगतः प्रधानान् ।
नानाविधानान् रुचिराभिधानान्-
ददर्श तस्यां पुरि यातुधानान् ॥ १५ ॥

---

[1] पाठान्तरे—"समालभन्त्य."

बोलत मधुर श्रद्धालु बुद्धि प्रधान जगत-प्रधान ते।
नाना विधिन के आयुधान बने रुचिर-अभिधान ते॥१५॥

ननन्द दृष्ट्वा च स तान्सुरूपान्-
नानागुणानात्मगुणानुरूपान्।
विद्योतमानान्स तदानुरूपा-
न्ददर्श कांश्चिच्च पुनर्विरूपान्॥ १६॥

हरष्यो निरखि मनुरूप गुन के वपु विविध विधि सोहने।
कोऊ कुरूपहु तेज सो निज सखि परें सुन्दर बने॥१६॥

ततो वरार्हाः सुविशुद्धभावाः
तेषां स्त्रियस्तत्र महानुभावाः।
प्रियेषु पानेषु च सक्तभावा
ददर्श तारा इव सुप्रभावाः॥ १७॥

भूपन धरे कल-भाव की तिन नारि परम प्रभाव की।
आसक्त प्रिय अरु पान में तारा सरिस सुभाव की॥१७॥

श्रिया ज्वलन्तीस्त्रपयोपगूढा
निशीथकाले रमणोपगूढाः।
ददर्श कांश्चित्प्रमदोपगूढा
यथा विहङ्गाः कुसुमोपगूढाः॥ १८॥

छबि सों दिपत कोउ लजत आधी रात रमत उमङ्ग सो।
सुन्दरिन निरख्यो मनहुँ विहँगी लपटि रही विहङ्ग सो॥१८॥

अन्याः पुनर्हर्म्यतलोपविष्टाः
तत्र प्रियाङ्केषु सुखोपविष्टाः।
भर्तुः प्रिया धर्मपरा निविष्टा
ददर्श धीमान्मदनाभिविष्टाः॥ १९॥

कोऊ महल के छतन बैठीं अंक में निज पियन के ।
पतिव्रता धर्मव्रता मदन-बेधित हृदय कोउ तियन के ॥१६॥

अप्रावृताः काञ्चनराजिवर्णाः
काश्चित्परार्ध्यास्तपनीयवर्णाः ।
पुनश्च काश्चिच्छशलक्ष्मवर्णाः
कान्तप्रहीणा रुचिराङ्गवर्णाः ॥ २० ॥

कंचनवदनि बिनु ओढ़ने कोउ तप्त-सुबरन बरन की ।
प्रिय सों मिलत कोउ सुन्दरी तहँ चन्द्रमा सम-बदन की ॥२०॥

ततः प्रियान्प्राप्य मनोभिरामान्
सुप्रीतियुक्ताः सुमनोभिरामाः ।
गृहेषु हृष्टाः परमाभिरामा
हरिप्रवीरः स ददर्श रामाः ॥ २१ ॥

निज पियन पाइ सनेह बस अभिराम कुसुमन सो बनी ।
गृह में मुदित छबि धाम नारिन लखेउ कपि सोभा-खनी ॥२१॥

चन्द्रप्रकाशाश्च हि वक्त्रमालाः
वक्राक्षिपक्ष्माश्च सुनेत्रमालाः ।
विभूषणानां च ददर्श मालाः
शतह्रदानामिव चारुमालाः ॥ २२ ॥

कल-नयन टेढ़ी-भौंहं जुत तिन बदन ससि सम सोहवे ।
भूषन सजे-बिजुरीन की अवली सरिस मन मोहवे ॥२२॥

न त्वेव सीतां परमाभिजातां
पथि स्थिते राजकुले प्रजाताम् ।
लतां प्रफुल्लामिव साधु जातां
ददर्श तन्वीं मनसाऽभिजाताम् ॥ २३ ॥

मन सों विधाता ने सृजी फूली लता सम सुन्दरी ।
जनमी सनातन-राज-कुल सीता न पै तहँ लखि परी ॥२३॥

सनातने वर्त्मनि सन्निविष्टां
रामेक्षणां तां मदनाभिविष्टाम् ।
भर्तुर्मनः श्रीमदनुप्रविष्टां
स्त्रीभ्यो वराभ्यश्च सदा विशिष्टाम् ॥२४॥

तापित मदन सो चित सनातन धरम ध्यावत राम को ।
निज स्वामि मन पैठी मनहुँ उत्कृष्ट सब ही बाम सों ॥२४॥

उष्णार्दितां सानुसृतास्रकण्ठीं
पुरा वरार्होत्तमनिष्ककण्ठीम् ।
सुजातपक्ष्मामभिरक्तकण्ठीं
वने प्रनृत्तामिव नीलकण्ठीम् ॥ २५ ॥

वर-कण्ठ भूषण जोग आँसुन सिंच्यो तापित बिरहिनी ।
कल-भौंहँ कोमल-कण्ठ की बन नाहिं मनहुँ मयूरिनी ॥२५॥

अव्यक्तरेखामिव चन्द्ररेखां
पांसुप्रदिग्धामिव हेमरेखाम् ।
क्षतप्ररूढामिव बाणरेखां
वायुप्रभिन्नामिव मेघरेखाम् ॥ २६ ॥

रज धूसरित जिमि हेमरेखा ससिकला धूमिल भई ।
क्षत बान के आघात को घन अवलि वायु बिखरि गई ॥२६॥

सीतामपश्यन्मनुजेश्वरस्य
रामस्य पत्नीं वदतां वरस्य ।
वभूव दुःखाभिहतश्चिरस्य
प्लवङ्गमो मन्द इवाचिरस्य ॥ २७ ॥

इति पञ्चमः सर्गः ॥

दोहा

तिमि मनुजाधिप राम की तिय सिय निरख्यो नाहिं।
भयो मन्दमति सम दुखित कपिवर निज मन माहिं ॥२७॥

[नोट—यह कविता काशीवासी बा० कृष्णचन्द्र कृत "वाल्मीकीय सुन्दरकाण्ड के पद्यानुवाद" से उद्धृत की गई है।]

सुन्दरकाण्ड का पांचवाँ सर्ग पूरा हुआ।

— ० —

## षष्ठः सर्गः

स निकामं विमानेषु विषण्णः कामरूपधृत्।
विचचार [1]कपिर्लंकां लाघवेन समन्वितः ॥ १ ॥

अपनी इच्छानुसार रूप धारण किए कपिश्रेष्ठ हनुमानजी विषादित हो, जल्दी जल्दी अटारियों पर चढ़ चढ़ कर लंकापुरी में विचरने लगे ॥ १ ॥

आससादाथ लक्ष्मीवान् राक्षसेन्द्रनिवेशनम्।
प्राकारेणार्कवर्णेन भास्वरेणाभिसंवृतम् ॥ २ ॥

वे राक्षसराज रावण के भवन के समीप पहुँचे। वह राज भवन सूर्य सदृश चमकीले परकोटे से घिरा हुआ था ॥ २ ॥

रक्षितं [2]राक्षसैर्भीमैः सिंहैरिव महद्वनम्।
समीक्षमाणो भवनं [3]चकाशे कपिकुञ्जरः ॥ ३ ॥

जिस प्रकार सिंहों से कोई महावन रक्षित होता है उसी प्रकार वह राजभवन बड़े-बड़े राक्षसों से रक्षित था। उस राज भवन की बनावट और सजावट देख हनुमानजी प्रसन्न हो गए ॥ ३ ॥

१ पाठान्तरे—पुनर्लङ्कां। २ पाठान्तरे—राक्षसैर्घोरैः।
३ चकाश—जहर्षेत्यर्थः। (गो०)

रूप्यकोपहितैश्चित्रैस्तोरणैर्हेमभूषितैः ।
विचित्राभिश्च कक्ष्याभिर्द्वारैश्च रुचिरैर्वृतम् ॥ ४ ॥

उस राजभवन का तोरणद्वार चाँदी का था और चाँदी के ऊपर सोने का काम किया गया था। उस भवन की ड्योढ़ियाँ तरह-तरह की बनी हुई थीं। वहाँ की भूमि और दरवाजे विविध प्रकार के बने थे। वे देखने में सुन्दर और भवन की शोभा बढ़ा रहे थे ॥ ४ ॥

गजास्थितैर्महामात्रैः[1] शूरैश्च विगतश्रमैः ।
उपस्थितमसहायैर्हयैः[2] स्यन्दनयायिभिः ॥ ५ ॥

वहाँ पर श्रमरहित ( अथवा शीघ्र न थकने वाले ) शूरवीर और हाथियों पर चढ़े हुए महावत, मौजूद थे। ऐसे वेगवान कि, जिनका वेग कोई न रोक सके, रथों में जोते जाने वाले ऐसे घोड़े भी वहाँ उपस्थित थे ॥ ५ ॥

सिंहव्याघ्रतनुत्राणैर्दान्तिकाञ्चनराजतैः ।
घोषवद्भिर्विचित्रैश्च सदा विचरितं रथैः ॥ ६ ॥

सिंह और व्याघ्र के चर्म को धारण किए हुए, सोने, चाँदी और हाथी दाँत के खिलौने से सुसज्जित तथा गम्भीर शब्द करते वाले विचित्र रथ, भवन के चारों ओर [रक्षा के लिए] घूमा करते थे ॥ ६ ॥

बहुरत्नसमाकीर्णं परार्ध्यासनभाजनम् ।
[3]महारथसमावासं महारथमहास्वनम् ॥ ७ ॥

वहाँ पर विविध प्रकार के श्रेष्ठ अनेक रत्नजटित मूढ़े, कुर्सी आदि रखे हुए शोभा दे रहे थे। वहाँ पर बड़े-बड़े महारथियों के रहने के मकान (बारकें) बने हुए थे और वहाँ महारथियों का सिंहनाद हुआ करता था। अर्थात् राजभवन के पहरे पर बड़े-बड़े महारथी नियुक्त थे ॥७॥

टिप्पणी—महारथी का लक्षण यह बतलाया गया है —

१ महामात्रैर्हस्तिपकैः । ( रा० ) २ असहायैः—प्रतिहतवेगैः ( रा० )
३ पाठान्तरे—'महारथसमावास।'

